वेदना दूर करने मात्र अल्पमोलका प्रमाणीक वस्त्र रहे तथा हस्त-पादादि धोवनेके अर्थि वा जल पीवनेका पात्र मात्र परिग्रह है सो परिग्रहत्याग नाम स्थान है। अर जो गृहमें वा अन्य एकांत स्थानमें शयन आसनादिक करै है अर भोजन वस्त्रादिक जो घरका देवै सो अंगीकार करै अर सिवाय औषध आहार पान वस्त्रादिकनिकी तथा शरीरका टहल करानेको आपके इच्छा होय सो स्त्री पुत्रादिकनिकूं कहै अर घरका स्त्रीपुत्रादिक कर दे तो करो अर नाहीं करै तो वासूं उजर करै नाहीं जो हमारा मकान है धन है आजीविका है हमारा कह्या कैसैं नाहीं करो ऐसा उजर वा परिणाममें संक्लेशादि चिंतवन नाहीं करै ताकै परिग्रहत्याग नाम नवमा स्थान है ॥ ६ ॥

अब अनुमतित्याग नाम दशमा स्थानकूं कहैं हैं:—

**अनुमतिरारम्भे वा परिग्रहे वैहिकेषु कर्मसु वा ।**
**नास्ति खलु यस्य समधीरनुमतिविरतः स मन्तव्यः ॥१४६॥**

अर्थ—जाकै आरंभमें वा परिग्रहमें वा इस लोकसम्बन्धी-कर्म जे विवाहादिक तथा गृह बनावना विणज सेवा इत्यादिक क्रियामें कुटुम्बका लोग पूछै तो हू अनुमोदना नाहीं देना तुम भला किया ऐसा मन वचन कायतैं नाहीं करना जाकै रागादि-रहित समबुद्धि होय सो श्रावक अनुमतिविरत है।

भावार्थ—जो भोजन खारा वा कडवा मीठा इत्यादिक स्वाद सहित वा स्वादरहितमें रागद्वेषरहित होय सुन्दर असुन्दर नाहीं कहै तथा बेटाका बेटीका लाभका अलाभका हानिका वृद्धिका दुःख का सुखका समस्त कार्यनिकै माही हर्षविषादरहित होय अनुमो-

दना नाहीं करै ताके अनुमतिविरत नाम दशमा स्थान होय है।

अब उद्दिष्टत्याग नाम ग्यारमा स्थानकूं कहैं हैं—

गृहतो मुनिवनमित्वा गुरूपकंठे व्रतानि परिगृह्य।
भैक्ष्याशनस्तपस्यन्नुत्कृष्टश्चेलखंडधरः ॥ १४७॥

अर्थ—जो समस्त गृहका त्याग करि अपना गृहतैं मुनीश्वरनिके तिष्ठवेका वनमें प्राप्त होय गुरुनिकै समीप व्रतनिकूं ग्रहण करकै तपश्चरण करता वस्त्रका खंडकूं धारण करता भिक्षा भोजन करै सो उत्कृष्ट श्रावक होय है।

भावार्थ—जो समस्त गृह कुटुम्बतैं विरक्त होय वनमें जाय मुनीश्वरनिकै निकट दीक्षा ग्रहण करै अर एक कोपीन मात्र वा कोपीन अर खण्डवस्त्र जातैं समस्त अंग नाहीं ढकै, मस्तक ढकै तो पग ढकै नाहीं अर पग ढकै तो मस्तक ढकै नाहीं केवल किंचित् डांस, मांछर, शीत, आताप, वर्षा पवनका परीसहमें सहारा रहै अर भिक्षाभोजन अजाचीकवृत्तिमें मौनतैं ग्रहण करै आपके निमित्त भोजन किया हुवा ग्रहण करै नाहीं, न्योतातै बुलाया जाय नाहीं, आपके निमित्त कुछ भी आरम्भ जाने तो भोजनका त्याग करै वनमें वा बाह्य वस्तिकामें रहै उपसर्ग परीषह आजाय तो निर्भय हुवा सहै, कायरता दीनता करै नाहीं ध्यान-स्वाध्यायमें सदाकाल लीन रहै गृहस्थके घर विना बुलाया जावै गृहस्थ आपके निमित्त भोजन किया तामेंतैं भक्तिपूर्वक दिया हुवा ग्रहण करै सो रससहित वा रसरहित कडवा खारा मीठा जो गृहस्थ दे सो समभावनितैं आहार ग्रहण करै एक दिनमें एकवार आहारपान ग्रहण करै अंतराय हो जाय तो उपवास करै अनश-

नादिक तपमें शक्तिप्रमाण उद्यमी रहै सो उद्दिष्टआहार त्यागी नाम ग्यारमा उत्कृष्टश्रावकका स्थान है। ऐसैं श्रावकधर्मके ग्यारह स्थान कहे तिनमें अपनी शक्तिप्रमाण अंगीकार करो। अब और कहैं हैं—

पापमरातिर्धर्मो बन्धुर्जीवस्य चेति निश्चिन्वन्।
समयं यदि जानीते श्रेयो ज्ञाता ध्रुवं भवति ॥१४८॥

अर्थ—इस जीवका पाप वैरी है अर धर्म सो बंधु है ऐसा दृढ़ निश्चय करता जो आपकूं जानै तदि यो अपना कल्याणकूं जाननेवाला होय है।

भावार्थ—संसारमें दुःखका देनेवाला इस जीवका कोऊ वैरी है नाहीं एक अपना विषयादि विपरीत अनुरागतैं पापकर्म उपजाया सो वैरी है अन्य तो बाह्य निमित्तमात्र हैं अन्य जे दुर्वचन बोलनेवाला दोषनिकूं घोषणा करनेवाला धनका अर आजीविकाका अर स्थानका जबरीतैं हरनेवाला तथा ताडन मारन बंधन छेदन करनेवाला मेरा उपजाया पापका उदयतैं समस्त सम्बन्ध है अपना पापकर्म विना अन्य पुरुषनिकूं वैरी समझै सो मिथ्याज्ञानी जिनेन्द्रका आगम जान्या नाहीं ऐसैं ही इस जीवका उपकारक बंधु है सो पुण्यकर्म है जो पुण्यकर्मका उदय विना अन्यकूं उपकारक जानै है सो भगवानका आगमका ज्ञानी नाहीं समझै मिथ्याज्ञानी है अब श्रावकाचारका उपदेशकूं समाप्त करता श्रीसमन्तभद्रस्वामी फल प्रतिपादन करता सन्ता सूत्र कहैं हैं—

येन स्वयं वीतकलंकविद्यादृष्टिक्रियारत्नकरण्डभावम् ।
नीतस्तमायाति पतीच्छयेव सर्वार्थसिद्धिस्त्रिषु विष्टपेषु १४९

अर्थ—जो पुरुष अपना आत्माकूं कलंक अतीचारनिकरि रहित ज्ञानदर्शनचारित्ररूप रत्ननिका करण्ड कहिये पिटारा पात्रपणानै प्राप्त करै है तिस पुरुषनै तीन भुवनिमें सर्व वांछित अर्थ की सिद्धि अपना पतिकी इच्छा करकै ही प्राप्त होय है।

भावार्थ—जो पुरुष अपने आत्माकूं सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्ररूप रत्ननिका पात्र किया ताकूं तीन भुवनकी सर्वोत्कृष्ट अर्थकी सिद्धि स्वयमेव प्राप्त होय है ऐसा नियम है। अब प्रार्थना करैं हैं—

सुखयतु सुखभूमिः कामिनं कामिनीव,
सुतमिव जननी मां शुद्धशीला भुनक्तु ।
कुलमिव गुणभूषा कन्यका संपुनीताज्जिन-
पतिपदपद्मप्रेक्षिणी दृष्टिलक्ष्मीः ॥१५०॥

इति श्रीस्वामिसमंतभद्राचार्यविरचितोपासकाचारे
पञ्चमः परिच्छेदः ॥ ५॥

अर्थ—जिनेन्द्र भगवानका चरणकमलकूं अवलोकन करती ऐसी सम्यग्दर्शनलक्ष्मी है सो कामी पुरुषके सुखकी भूमि ऐसी कामिनीकी ज्यों मोकूं सुखी करो अर शुद्धशीला शुद्धस्वभावका धारक माता जैसैं पुत्रनै पालना करै तैसैं मनै पालना करो अर शीलादिक गुणही हैं आभूषण जाकै ऐसी कन्या कुलनै पवित्र करै तैसैं मनै पवित्र करो, उज्वल करो।

भावार्थ-जैसैं कामकी आतापका धारककूं कामिनी सुखी करै है अर जैसैं शुद्धस्वभावकी धारक माता पुत्रकी पालना करै है अर गुणवान कन्या कुलनै पवित्र करै है तैसैं जिनपति जो शुद्धात्मा तानैं भावांतैं साक्षात् अवलोकन करानेवाली सम्यग्दर्शन की लक्ष्मी है सो मेरे मिथ्याज्ञानजनित आताप दूर करकैं मोकूं नित्य अनंतज्ञानादिरूप आत्मीकसुखकूं प्राप्त करो अर संसारके जन्मजरामरणादि दुःख निवारण करि मेरे अनंत चतुष्टयादिक स्वरूपकूं पुष्ट करो अर रागद्वेष मोहरूप मलकूं दूरि करि मेरा आत्मस्वरूपकूं उज्ज्वल करो।

इति श्रीस्वामी समंतभद्राचार्यविरचित रत्नकरंड-
श्रावकाचारकी देशभाषामयवचनिका
समाप्त भई ॥



# टीकाकार प्रशस्ति

## दोहा।

मंगल श्रीअरहंत जिन, मंगल श्रीजिनवानि।
सिद्ध साधु जिनधर्म नित, करैं विघ्नकी हानि ॥ १ ॥

## चौपाई।

देशधर्मधरकूं आधार, रत्नकरण्ड श्रावकाचार।
स्वामी समंतभद्र रचि सार, कीनौ भव्यनिको उपगार ॥२॥
याकी महिमा कहत न बणै, सुधि धारे कर्मनिकूं हणै।
याकी देशवचनिका होय, तो याकूं समझै सब कोय ॥३॥
यो विचारि उद्यम मैं कियो, तुच्छबुद्धि माफिक लिख दियो।
भूल चूक पर चित नहिं धरो, दोष टालि गुण संग्रह करो ॥४॥
राग द्वेष मद वश हम परे, चूकरहित गुण कैसैं धरे।
ज्ञानी ऐसा कर निरधार, दयासहित तिष्ठो अविकार ॥५॥
संवत उगणीसै उगणीस, मँगसिर वदि अष्टमि दिनईस।
लिखनेका आरम्भ जु कियो, शुभ उपयोगमांहि चित दियो ६
संवत उगणीसै अरु बीस, चैतकृष्ण चउदश निज सीस।
पूरण कर स्थापन जब किया, शुभ उद्यमका निज फल लिया।७

## दोहा।

जयपुर नगर मनोज्ञ अति, धनमति धर्म विचार।
वरणाश्रम आचारको, अति उज्ज्वल आधार ॥ ८ ॥

यामें राज करै निपुण, रामसिंह जनपाल ।
क्रोध लोभ मद टारिकैं, विघ्नहरणकूं ढाल ॥९॥
जैनी जन यहां बहु बसैं, दया धर्म निज धारि ।
स्याद्वादज्ञायक प्रबल, मत एकांत निवारि ॥१०॥
गोत काशलीवाल है, नाम सदासुख जास ।
सैली तेरापंथमें, करै जु ज्ञानअभ्यास ॥११॥
जिनसिद्धांत प्रसादतैं, लिखी वचनिका सार ।
पढि सुणि श्रद्धा भक्तितैं, करो धर्म निरधार ॥१२॥
मेरे शुभ उपयोगतैं, बढ्यो जु अति उत्साह ।
तातैं उद्यम करि लिखी, अन्य नहीं कछु चाह ॥१३॥
समयसार गुन कहनकूं, शक्ति न सुरुगुरु होय ।
ताको शरण सदा रहो, रागादिक मल धोय ॥१४॥
हे जिनवाणी भगवती, भुक्तिमुक्ति दातार ।
तेरे सेवनतैं रहै, सुखमय नित अविकार ॥१५॥
दुःख दरिद्र जान्यो नाहीं, चाह न रही लगार ।
उज्ज्वल यश मम विसारो, यो तेरो उपकार ॥१६॥
अडसठ वरस जु आयुके, बीते तुझ आधार ।
शेष आयु तव शरणतैं, जाहु यही मम सार ॥१७॥
जितने भव तितने रहो, जैनधर्म अमलान ।
जिनवरधर्म विना जु मम, अन्य नहीं कल्याण ॥१८॥
जिनवाणीसूं वीनती, मरण वेदना रोक ।
आराधनके शरणतैं, देहु मुझे परलोक ॥१९॥

बालमरण अज्ञानतैं, करे जु अपरम्पार ।
अब आराधन शरणतैं, मरण होहु अविकार ॥ २० ॥
हरि अनीत कुमरण हरो, करो जु ज्ञान अखण्ड ।
मोकूं नित भूषित करो, शास्त्र जु रत्नकरण्ड ॥ २१ ॥



## रत्नकरण्डश्रावकाचारकी श्लोकानुक्रमणिका

—:—:—